मजाक़ को उछालते रहने वाले। ऐसे, जो पहाड़ को हिला दें। अभी हाल इंगलैंड में थे, पर जब उनकी सरकार ने अमन के लड़ाकों को पासपोर्ट देने से इन्कार कर दिया तो घर भागे, वहां आन्दोलन किया, उन्हें पासपोर्ट दिलाकर रहे। वे अब यहां हैं।

अब देखो बेटी। खाना क़ायदे से खाना। ना-नू न करना, जिससे स्वस्थ रह सको। मैं बिल्कुल स्वस्थ हूँ, प्रसन्न। शाम नम रही है, सुस्त। आसमान काले बादलों से घिरा है। हवा सन-सन कर रही है। अजब नहीं जो रात में मेंह बरसे। अगले दिनों का अन्देशा है, कहीं दुर्दिन न हो जाय। विदा। प्यार और आशीर्वाद।

तुम्हारा,
पापा

कुमारी चित्रा उपाध्याय,
वीमेन्स कालिज हॉस्टल,
काशी विश्वविद्यालय,
बनारस